## आचार्य वरदराज

आचार्य वरदराज दाक्षिणात्य पण्डित थे । इनके पिता दुर्गातनय और गुरु भट्टोजिदीक्षित थे । अपने अध्ययन के पश्चात् इन्होंने पाणिनि-व्याकरण में प्रवेशार्थी सुकुमार मति वाले बालकों के लिए 'सिद्धान्तकौमुदी' का पथप्रदर्शक 'लघुसिद्धान्तकौमुदी' नामक ग्रन्थ की रचना की । वरदराज का यह लघु प्रयास प्रारम्भिक छात्रों के लिए परमोपयोगी है ।

## मध्यसिद्धान्तकौमुदी

इस प्रकार 'लघुसिद्धान्तकौमुदी' द्वारा साधारण ज्ञान प्राप्त हो जाने पर विद्यार्थियों की ज्ञानवृद्धि के लिए वरदराज ने द्वितीय सोपान रूप 'मध्यसिद्धान्तकौमुदी' का प्रणयन किया । मध्यसिद्धान्तकौमुदी के अन्त में श्रीवरदराज ने कहा है—

'कृतिर्वरदराजस्य मध्यसिद्धान्तकौमुदी ।
तस्याः सङ्ख्या तु विज्ञेया खबाणकरवह्निभिः ॥'

यह किंवदन्ती है कि आचार्य वरदराज की इस कृति को देखकर गुरुवर भट्टोजिदीक्षित को सन्देह हो गया था कि मध्यकौमुदी को पढ़ने के पश्चात् मेरी 'सिद्धान्तकौमुदी' को कौन पढ़ेगा? क्योंकि सिद्धान्तकौमुदी का सार-सर्वस्व मध्यसिद्धान्तकौमुदी है ।

इस ग्रन्थ में सिद्धान्तकौमुदी की अपेक्षा संक्षेप के अतिरिक्त प्रकरण-क्रम में भी भिन्नता है । वाक्य में सर्वप्रथम अर्थज्ञान के लिए पदच्छेद अपेक्षित होता है । अतः पूर्व में सन्धि-प्रकरण को रखा गया है । अनन्तर सुबन्त पदों के ज्ञान के लिए षड्लिङ्ग-प्रकरण और अव्यय-प्रकरण का संघटन किया गया है । इसके बाद स्त्रीप्रत्यय की अपेक्षा तिङन्त पदों के ज्ञान के लिए तिङन्तप्रकरण का विन्यास सर्वथा उचित है । क्योंकि स्त्रीप्रत्यय कृत्-तद्धित-समास के बाद ही अपेक्षित है । अतः अन्त में 'स्त्री-प्रत्यय' का होना ही उचित है । इसी प्रकार कारक का भी समास से पूर्व होना युक्तिसङ्गत प्रतीत होता है । क्योंकि विभक्त्यर्थ-ज्ञान पर ही समास-प्रक्रिया आधारित है ।

मध्यसिद्धान्तकौमुदी की एक अत्यन्त प्राचीन टीका 'मध्यमनोरमा' है; ऐसा कुछ विद्वानों ने स्वीकार किया है । परन्तु इसका मुद्रित संस्करण अद्यावधि अप्राप्य है ।

आजकल मध्यसिद्धान्तकौमुदी के संस्कृत-हिन्दी टीकाओं सहित अनेक संस्करण उपलब्ध हैं । उनमें पं० सदाशिव शास्त्री की 'सुधा' संस्कृत व्याख्या तथा पं० रामचन्द्र झा द्वारा रचित 'इन्दुमती' हिन्दी टीका का प्रमुख स्थान रहा है ।

प्रमुख संस्करण में 'सुबोधिनी' संस्कृत-हिन्दी व्याख्या का संक्षेप में वर्ण्यविषय इस प्रकार है—संस्कृत में जिज्ञासु छात्रों को सूत्रार्थ समझाना ही उद्देश्य रहा है । हिन्दी में प्रत्येक सूत्र का पदच्छेद, अनुवृत्ति तथा सूत्रभेद प्रदर्शित कर विद्यार्थियों को सूत्रार्थ समझने की ओर स्वतः उन्मुख होने की प्रणाली बतलायी गई है । अनन्तर ग्रन्थ की 'वृत्ति' के अनुसार सूत्रार्थ किया गया है । 'विमर्श' में अनुवृत्त सूत्रों का उल्लेख करते हुए सूत्रस्थ पदों के साथ उनका सम्बन्ध प्रदर्शित कर सूत्रार्थ स्पष्ट किया गया है । प्रक्रियानुसार क्रम से उदाहरणों की सिद्धि की गई है और प्रत्युदाहरणों

के द्वारा सूत्रस्थ पदों की सार्थकता दिखलायी गई है । प्रसङ्गवश कठिन स्थलों का स्पष्टीकरण भी किया गया है । नवीन प्रकरणों के आरम्भ में पूर्वापर सङ्गति उपक्रम के रूप में की गई है । इसके अतिरिक्त अन्य ज्ञातव्य तथ्यों का प्रतिपादन किया गया है ।

प्रस्तुत संस्करण की व्याख्या के विषय में गुण-दोषों का विवेचन सुधी पाठकजन ही करेंगे । मेरे प्रमाद एवं अज्ञानवश कुछ त्रुटियाँ हुई होंगी । अत: नीर-क्षीर-विवेकी विद्वानों से निवेदन है कि वे उन्हें सुधार कर सूचित करने का कष्ट करें । आशा एवं विश्वास है कि 'मध्यसिद्धान्तकौमुदी' के इस संस्करण से छात्रगण अवश्य ही लाभ उठायेंगे ।

विदुषां वशंवदः
**सुरेशचन्द्र शर्मा**

# प्रकरण-सूची

॥ श्रीः ॥

# मध्यसिद्धान्तकौमुदी

## 'सुबोधिनी'-संस्कृत-हिन्दीव्याख्योपेता



## अथ समासप्रकरणम्

### तत्र केवलसमासः

**समासः पञ्चधा। तत्र समसनं समासः। स च विशेषसंज्ञाविनिर्मुक्तः केवलसमासः प्रथमः। प्रायेण पूर्वपदार्थप्रधानोऽव्ययीभावो द्वितीयः। प्रायेणोत्तरपदार्थप्रधान-**

---

कारकप्रकरणे विभक्त्यर्थं निरूप्येदानीं तदाश्रितसमासान्निरूपयिष्यन् समासप्रकरण-मुपक्रमते — **समासः पञ्चधेति। तत्रेति।** पञ्चविधेषु समासेष्वित्यर्थः। समसनम् = अनेक-पदानामेकीभवनम्। तच्च पृथगर्थपदानामेकार्थोपस्थितिजनकत्वरूपमित्यर्थः।

---

प्रकृत समास-प्रकरण के पूर्व तदुपयोगी सुबन्त, तिङन्त तथा कृदन्त पदों की सिद्धि एवं विभक्तियों (सुप् प्रत्ययों) के अर्थ-विशेष का प्रतिपादन किया जा चुका है। अब एक से अधिक शब्दों के समूहात्मक स्वरूप (समस्त पद) का निर्वचन प्रदर्शित करने के लिए कारक-प्रकरण के अनन्तर समास-प्रकरण का निरूपण किया जा रहा है —

**मूलार्थ**—समास पाँच प्रकार के होते हैं — १. केवलसमास, २. अव्ययीभावसमास, ३. तत्पुरुषसमास, ४. बहुव्रीहिसमास और ५. द्वन्द्वसमास।

दो या दो से अधिक पदों के एकपदीकरण को समास कहते हैं। (१) विशेष संज्ञा से रहित को 'केवलसमास' कहते हैं। (२) प्रायः पूर्वपदार्थप्रधान अव्ययीभाव होता है। (३) प्रायः उत्तरपदार्थप्रधान तत्पुरुष होता है। तत्पुरुष का भेद कर्मधारय है और कर्मधारय का भेद द्विगु है। (४) अन्यपदार्थप्रधान बहुव्रीहि होता है। (५) प्रायः उभयपदार्थप्रधान द्वन्द्व होता है।

**विमर्श**—सम् ✓अस् + घञ् से निष्पन्न 'समासः' का शाब्दिक अर्थ है — 'एक साथ रहना'। इस प्रकार अनेक पदों के एकपदीभाव को समास कहते हैं। समास में दो या अधिक पदों के मध्य में स्थित विभक्तियों का लोप हो जाता है तथा प्रयुक्त सभी पद मिलकर एक पद (समस्त) रूप में परिणत हो जाते हैं। प्रमुख रूप से समास के पाँच भेद हैं —

(१) **केवलसमास**—अव्ययीभाव आदि विशेष संज्ञा से रहित 'केवलसमास' कहलाता है। यथा — पूर्वं भूतः भूतपूर्वः। (२) **अव्ययीभाव**—अनव्ययम् अव्ययः सम्पद्यते इति अव्ययीभावः। जो शब्द समास होने के पूर्व अव्यय न हो, किन्तु समास होने के बाद अव्यय हो जाय वह अव्ययीभाव समास है। इस समास में पूर्वपद प्रधान होता है। यथा — उपकृष्णम् (कृष्णस्य समीपे)। यहाँ 'कृष्ण' शब्द अव्यय नहीं है; किन्तु अव्यय 'उप' के साथ समास होने से 'उप' की तरह

**स्तत्पुरुषस्तृतीयः। तत्पुरुषभेदः कर्मधारयः। कर्मधारयभेदो द्विगुः। प्रायेणान्यपदार्थ-प्रधानो बहुव्रीहिश्चतुर्थः। प्रायेणोभयपदार्थप्रधानो द्वन्द्वः पञ्चमः। (१३९४) समर्थः पदविधिः २।१।१। पदसम्बन्धी यो विधिः स समर्थाश्रितो बोध्यः। (१३९५)**

---

(१३९४) **समर्थ इति**। द्विविधं सामर्थ्यम् — व्यपेक्षारूपमेकार्थीभावरूपञ्च। तत्र पदानाम् आकाङ्क्षादिवशात् परस्परसम्बन्धो व्यपेक्षा। तद्रूपं सामर्थ्यं 'राज्ञः पुरुषः' इत्यादिवाक्य एव भवति। अपृथगुपस्थितिविषयत्वमेकार्थीभावत्वम्। तच्च 'राजपुरुषः' इत्यादिवृत्तावेव भवतीति बोध्यम्।

---

समस्त पद में अव्यय हो जाता है। अव्ययीभाव में अव्यय के समान कोई विभक्ति नहीं आती। 'उप' शब्दार्थ — 'समीप' की प्रधानता है, जो पूर्व में स्थित है। (३) **तत्पुरुष**—तत्पुरुष समास में उत्तरपदार्थ की प्रधानता रहती है। उदाहरणार्थ — राजपुरुषः (राज्ञः पुरुषः) शब्द में पुरुष की प्रधानता है। अर्थ — राज का पुरुष। विशेषण-विशेष्यवाची पदों के समास को कर्मधारय तत्पुरुष कहते हैं। यथा — नीलोत्पलम् (नीलं च तत् उत्पलम् = नीला कमल)। कर्मधारय के विग्रहवाक्य में दोनों पदों में एक ही विभक्ति होती है। कर्मधारय का भेद द्विगु भी है। विशेषणवाचक पद संख्यावाचक हो तो द्विगु समास होता है। यथा — पञ्चगवम्। (४) **बहुव्रीहि**—यह भी विशेषण-विशेष्य का समास है। इसमें अन्यपदार्थ प्रधान होता है। अर्थात् विशेषण-विशेष्यवाची पद गौण होकर किसी दूसरे का बोध कराते हैं। यथा — पीताम्बरः (पीतम् अम्बरं यस्य सः) में पीतवस्त्रधारी का बोध होता है। (५) **द्वन्द्व**—द्वन्द्व समास में दो या दो से अधिक पदों का समावेश होता है तथा उनकी भिन्नता विग्रहवाक्य में 'च' से सूचित की जाती है। इसके सभी पद प्रधान होते हैं।

यथा — रामलक्ष्मणौ (रामश्च लक्ष्मणश्च) = राम और लक्ष्मण।[१]

(१३९४) **पद**—समर्थः, पदविधिः। **परिभाषासूत्र**।

**मूलार्थ**—पदसम्बन्धी विधि को समर्थाश्रित (समर्थ पदों के आश्रित) जानना चाहिए।

**विमर्श**—अनेक पदों का नियमानुसार समावेश होकर एक होना समास है। अर्थात् समर्थ शब्दों का एक-दूसरे के साथ सम्बन्ध होने पर समुदायरूप में निष्पन्न पद 'समास' कहा जाता है। अतः महर्षि पाणिनि ने समर्थ को ही पदविधि माना है। पदविधि के अन्तर्गत कृदन्त, तद्धित, धातु, समास और एकशेष का समावेश होता है। इन पाँचों को वृत्ति कहा गया है। ये वृत्तियाँ एकार्थीभावरूप सामर्थ्य के रहने पर ही सार्थक होती हैं। सामर्थ्य दो प्रकार का होता है — (१) एकार्थीभाव तथा (२) व्यपेक्षाभावरूप[२]। जहाँ प्रधान अर्थ के लिए पद/पदों का अर्थ गौण हो जाय या पद अपना

---

१. निम्नलिखित श्लोक में समासों का नाम निर्देशित करते हुए धान्यसम्पन्न होने की कामना की गयी है —

"द्वन्द्वो द्विगुरपि चाहं मद्गेहे नित्यमव्ययीभावः।
तत्पुरुष कर्मधारय येनाऽहं स्यां बहुव्रीहिः॥"

हे पुरुष! हम दो प्राणी हैं (द्वन्द्व) तथा दो गाय-बछड़े वाले हैं (द्विगु)। मेरे घर में (गरीबी के कारण) नित्य व्यय का अभाव रहता है (अव्ययीभाव)। मुझसे बहुत कार्य कराइए (कर्मधारय), जिससे मैं बहुत धान्य-सम्पन्न (बहुव्रीहि) हो जाऊँ।

२. "प्रक्रियादशायां प्रत्येकमर्थवत्त्वेन पृथग् गृहीतानां पदानां समुदायशक्त्या विशिष्टैकार्थप्रतिपादकतारूपः एकार्थीभावः। स्वार्थपर्यवसायिनां पदानामाकाङ्क्षादिवशात् यः परस्परान्वयः स व्यपेक्षा।"

**प्राक्कडारात् समासः २।१।३।** 'कडाराः कर्मधारये'त्यतः प्राक् समास इत्यधिक्रियते। **(१३९६) सह सुपा २।१।४।** सुप् सुपा सह वा समस्यते। समासत्वात्प्रातिपदिकत्वे सुपो लुक्। पराथाभिधानं वृत्तिः। कृत्तद्धितसमासैकशेषसनाद्यन्तधातु-

(१३९५) **प्राक्कडारादिति।** 'आकडारादि'त्येव प्रागिति सिद्धे एकसंज्ञाधिकारेऽपि अव्ययीभावादिसंज्ञासमुच्चयार्थं प्राग्ग्रहणमिति भाष्ये स्पष्टम्।

(१३९६) **सह सुपेति।** 'सुबामन्त्रिते' इत्यतः सुबित्यनुवर्तते। सुबन्तं सुबन्तेन सहोच्चरितं समाससंज्ञं भवतीति फलितार्थः। **लौकिक इति।** प्रयोगयोग्यो लौकिकस्तद्भिन्नोऽलौकिकः।

अर्थ त्याग दें या किसी अन्य अर्थ को प्रकट करें वहाँ एकार्थीभाव होता है। इस प्रकार एकार्थीभाव में सभी पदार्थ एक हो जाते हैं। उदाहरणार्थ "राज्ञः पुरुषः" में 'राज्ञः' पद राजा अर्थ को व्यक्त करता है तथा 'पुरुषः' पद पुरुष शब्दार्थ को प्रकट करता है; किन्तु समासवृत्ति में एकार्थक पद हो जाने से 'राजपुरुषः' में राजन् पद भी पुरुष के विशेष प्रकार को बताता है। इस प्रकार दोनों का एकार्थीभाव होता है। सामान्यतया एकार्थीभाव में अवयवार्थ से युक्त समुदायार्थ की उपस्थिति भिन्न रूप में होती है। अतः वैयाकरणों ने समास में पृथक् शक्ति स्वीकार की है।[1]

व्यपेक्षाभावरूप सामर्थ्य में यह स्वीकार किया जाता है कि वाक्य में शब्द अपने-अपने अर्थों का प्रतिपादन करते हुए आकाङ्क्षा, योग्यता, तात्पर्य एवम् आसत्ति से परस्पर सम्बन्ध की अपेक्षा रखते हैं। इस प्रकार का सामर्थ्य 'राज्ञः पुरुषः' आदि वाक्यों में होता है।

(१३९५) **पद**—प्राक्, कडारात्, समासः। **अधिकारसूत्र।**

**मूलार्थ**—"कडाराः कर्मधारये" (२।२।३८) सूत्र से पहले समास का अधिकार है।

**विमर्श**—प्रकृत सूत्र में 'समासः' पद समाससंज्ञा का बोधक है। 'अष्टाध्यायी' में समासविधायक शास्त्र की अवधि के विषय में निर्देश किया जा रहा है। तदनुसार 'कडाराः कर्मधारये' सूत्र से पूर्व समास संज्ञा का अधिकार है। अतः 'वाऽऽहिताग्न्यादिषु' (२।२।३७) तक 'समासः' की अनुवृत्ति जाती है।

(१३९६) **पद**—सह, सुपा। **अनुवृत्ति**—समासः, सुप्। **विधि/अधिकारसूत्र।**

**मूलार्थ**—सुबन्त का सुबन्त के साथ विकल्प से समास होता है। समास होने पर प्रातिपदिक संज्ञा होकर सुप् का लुक् होता है। परार्थ की अभिव्यक्ति वृत्ति से होती है। कृत्, तद्धित, समास, एकशेष और सनाद्यन्त धातुरूप पाँच वृत्तियाँ हैं। वृत्ति के अर्थ को प्रकट करने वाले 'वाक्य' को विग्रह कहा जाता है। वह लौकिक और अलौकिक भेद से दो प्रकार का होता है। भूतपूर्वः इत्यादि।

**विमर्श**—प्रकृत सूत्र में अधिकार (१३९५) होने से 'समासः' तथा 'सुबामन्त्रिते पराङ्गवत्स्वरे' (२।१।२) से 'सुप्' की अनुवृत्ति आती है। तदन्तविधि होकर इस सूत्र का अर्थ होता है – "सुबन्त पदों के साथ समर्थ सुबन्त पदों का समास होता है।" परन्तु वेद में सुबन्त के साथ तिङन्त का भी समास (पर्यभूषयत्) दिखाई देने से सिद्धान्तकौमदीकार ने सूत्रस्थ सह का योगविभाग कर सुप् की अनुवृत्ति लाकर यह अर्थ किया है कि – "सुबन्त पदों का समर्थ पदों के साथ समास होता

१. "समासे खलु भिन्नैव शक्तिः पङ्कजशब्दवत्॥
बहूनां वृत्तिधर्माणां वचनैरेव साधने।
स्यान्महद्गौरवं तस्मादेकार्थीभाव आश्रितः"॥
(वैयाकरणभूषणसारः-समासशक्तिनिर्णयः, का० ३१-३२)

**रूपाः पञ्चवृत्तयः । वृत्त्यर्थावबोधकं वाक्यं विग्रहः । स च लौकिकोऽलौकिकश्च द्विधा । तत्र पूर्वं भूत इति लौकिकः, पूर्व अम् भूत सु इत्यलौकिकः । भूतपूर्वः । भूतपूर्वे चरडिति निर्देशात्पूर्वनिपातः । * इवेन समासो विभक्त्यलोपश्च * । वागर्थौ इव वागर्थाविव ।**

**इति केवलसमासः ।**



---

**भूतपूर्वः** – 'पूर्व अम् भूत सु' इत्यलौकिकविग्रहे 'सह सुपा' इति समासे समासत्वात् 'कृत्तद्धितसमासाश्च' इत्यनेन प्रातिपदिकसंज्ञायां 'सुपो धातुप्रातिपदिकयोः' इत्यनेन सुपो लुकि 'पूर्वभूत' इति जाते 'प्रथमानिर्दिष्टं समास उपसर्जनम्' इत्युभयोरप्युपसर्जनसंज्ञायाम् 'उपसर्जनं पूर्वमि'ति विनिगमकाविरहादुभयोरपि पूर्वनिपाते प्राप्ते 'भूतपूर्वे चरडि'ति निर्देशात् भूतशब्दस्य पूर्वनिपाते एकदेशविकृतन्यायेन प्रातिपदिकत्वात्प्रथमैकवचने सौ रुत्वे विसर्गे च कृते 'भूतपूर्वः' इति सिद्धम् ।

---

है ।'' तिङन्त भी समर्थ होते हैं, अतः सुबन्त और तिङन्त का भी समास हो जाता है । फलतः परि + अभूषयत् = पर्यभूषयत् इत्यादि समस्त पद निष्पन्न होते हैं । द्वितीय अंश सुपा के पूर्व में सुप् की अनुवृत्ति लाने पर ''सुबन्त का समर्थ सुबन्तों के साथ समास होता है ।''

समास होने के फलस्वरूप 'कृत्तद्धितसमासाश्च' (१३४) से प्रातिपदिक संज्ञा हो जाती है । तदनन्तर विग्रहावस्था में पदों की सुप् विभक्तियों का 'सुपो धातुप्रातिपदिकयोः' (२।४।७१) से लुक् होता है । परार्थ (विशिष्टार्थ) की अभिव्यक्ति वृत्ति द्वारा होती है । कृदन्त, तद्धितान्त, समास, एकशेष और सनाद्यन्तधातुरूप ५ वृत्तियाँ एकार्थीभाव प्रसङ्ग में स्वीकार की गयी हैं । वृत्ति के अर्थ को स्पष्ट करने वाला वाक्य 'विग्रह' कहा जाता है । विग्रह दो प्रकार का होता है – १. लौकिक, २. अलौकिक । समस्त पद का अर्थ स्पष्ट करने वाला वाक्य लौकिक विग्रह होता है तथा शास्त्रीय प्रक्रिया सम्पन्न करने वाले सुप् प्रत्ययों से युक्त पद अलौकिक विग्रह के अन्तर्गत आते हैं । उदाहरणार्थ – 'भूतपूर्वः' में 'पूर्वं भूतः' लौकिक विग्रह है । 'पूर्व अम् भूत सु' – अलौकिक ।

**उदाहरण**—पूर्व अम्, भूत सु ('समास' – 'सह सुपा', दोनों सुबन्त पदों की विभक्तियों = अम्, सु का लुक् – 'सुपो धातुप्रातिपदिकयोः') – पूर्वभूत (उपसर्जनसंज्ञा – 'प्रथमानिर्दिष्टं समास उपसर्जनम्', 'उपसर्जनं पूर्वम्' से प्रथमानिर्दिष्ट दोनों पदों के पूर्वप्रयोग की प्राप्ति होने पर 'भूतपूर्वे चरट्' सूत्र के प्रमाण से 'भूत' शब्द का पूर्वप्रयोग, प्रातिपदिक संज्ञा – 'कृत्तद्धितसमासाश्च', **सुविभक्ति**, स् = र् = :) = भूतपूर्वः ।

**वा.**—इव शब्द के साथ (समर्थ सुबन्त का) समास होता है; किन्तु विभक्ति का लोप नहीं होता ।

**उदाहरण**—वागर्थाविव । **लौकिक विग्रह**—वागर्थौ इव; **अलौकिक**—वागर्थ औ इव (समास होने पर विभक्तिलुक् नहीं हुआ – 'इवेन समासो विभक्त्यलोपश्च', 'औ' = 'अव्' आंदेश) = वागर्थाविव (शब्द और अर्थ के समान) ।

**केवलसमास प्रकरण समाप्त ।**



## अथ अव्ययीभावप्रकरणम्

**(१३९७) अव्ययीभावः २।१।५।** अधिकारोऽयं प्राक् तत्पुरुषात्। **(१३९८) अव्ययं विभक्तिसमीपसमृद्धिव्यृद्ध्यर्थाभावात्ययासम्प्रतिशब्दप्रादुर्भावपश्चाद्यथानुपूर्व्ययौगपद्यसादृश्यसम्पत्तिसाकल्यान्तवचनेषु २।१।६।** विभक्त्यर्थादिषु वर्तमानमव्ययं सुबन्तेन नित्यं समस्यते। प्रायेणाविग्रहो नित्यसमासः। प्रायेणास्वपदविग्रहो वा। विभक्तौ हरि ङि अधि इति स्थिते **(१३९९) प्रथमानिर्दिष्टं समास उपसर्जनम् १।२।४३।** समासशास्त्रे प्रथमानिर्दिष्टमुपसर्जनं स्यात्। (१४००)

---

न अव्ययम् अनव्ययम्, अनव्ययस्य अव्ययीभवनम् अव्ययीभावः।

(१३९७) **अव्ययीभावः। अधिकारोऽयमिति।** एकसंज्ञाधिकारेऽपि अनया सञ्ज्ञया समाससंज्ञा न बाध्यत इति भाष्ये स्पष्टम्।

(१३९८) **अव्ययमिति।** अव्ययीभावः, समास इति चाधिकृतम्। अव्ययमिति शब्दनिर्देशः। विभक्त्यादिरर्थनिर्देशः। उच्यन्त इति वचनः। कर्मणि ल्युट्। विभक्त्यर्थादिषु वाच्येष्वित्यर्थः। तदाह — **विभक्त्यर्थादिष्विति।**

(१३९९) **प्रथमानिर्दिष्टमिति।** समासपदमत्र समासविधायकशास्त्रपरम्। तथा च समासविधायकशास्त्रे प्रथमान्ततयोच्चारितं यत्पदं तदुपसर्जनसंज्ञमिति भावः।

---

केवलसमासप्रकरण के अनन्तर अव्ययीभावसमास का निरूपण किया जा रहा है —

(१३९७) **पद**—अव्ययीभावः। **अधिकारसूत्र।**

**मूलार्थ**—तत्पुरुष समास से पूर्व 'अव्ययीभावः' का अधिकार है।

**विमर्श**—यह अधिकारसूत्र है। 'तत्पुरुषः' (२।१।२२) सूत्र के पूर्व तक इसका अधिकारक्षेत्र है। अव्ययीभाव समास में प्रायः पूर्वपद (अव्यय) प्रधान होता है।

(१३९८) **पद**—अव्ययम्, विभक्ति ........ वचनेषु। **अनुवृत्ति**—सह, सुपा, सुप्। **विधिसूत्र।**

**मूलार्थ**—विभक्त्यादि अर्थों में अव्यय का समर्थ सुबन्त के साथ नित्य समास होता है और वह 'अव्ययीभाव' कहलाता है।

**विमर्श**—'समासः' (१३९५) तथा 'अव्ययीभावः' (१३९७) का अधिकार है। पूर्वसूत्र 'सह सुपा' (१३९६) की अनुवृत्ति आती है। सूत्र में द्वन्द्वगर्भित कर्मधारय समास है — विभक्तिश्च, समीपं च, समृद्धिश्च, व्यृद्धिश्च, अर्थाभावश्च, अत्ययश्च, असम्प्रति च, शब्दप्रादुर्भावश्च, पश्चात् च, यथा च, आनुपूर्व्यञ्च च, यौगपद्यं च, सादृश्यं च, सम्पत्तिश्च, साकल्यं च, अन्तश्चेति विभक्ति ...... साकल्यान्ताः, ते वचनाश्च तेषु। तदनुसार ''विभक्त्यादि अर्थों में अव्यय का समर्थ सुबन्त के साथ समास होता है और वह अव्ययीभावसंज्ञक होता है।''

प्रकृत सूत्र से नित्य समास होता है। नित्य समास का प्रायः विग्रह नहीं होता। यदि विग्रह किया जाय तो जिसका समास करना है तो उसके अर्थ को स्पष्ट करने वाले पर्यायवाची शब्द के साथ सम्भव होता है। अतः इसे 'अस्वपद विग्रह' कहा जाता है।

विभक्ति अर्थ में — 'अधिहरि'। 'हरि ङि अधि' अलौकिक विग्रह होता है।

(१३९९) **पद**—प्रथमानिर्दिष्टम्, समासे, उपसर्जनम्। **संज्ञासूत्र।**

**उपसर्जनं पूर्वम् २।२।३०।** समासे उपसर्जनं प्राक् प्रयोज्यम्। इत्यधेः प्राक् प्रयोगः। सुपो लुक्। एकदेशविकृतस्यानन्यत्वात् प्रातिपदिकसंज्ञायां स्वाद्युत्पत्तिः। अव्ययीभावश्चेत्यव्ययत्वात्सुपो लुक्। अधिहरि। **(१४०१) अव्ययीभावश्च २।४।१८।** नपुंसकं स्यात्। गाः पातीति गोपाः, तस्मिन्नित्यधिगोपम्। **(१४०२) नाव्ययी-**

---

(१४००) **उपसर्जनमिति**। 'समासः' इत्यधिकृतम्, तच्च सप्तम्यन्ततया विपरिणम्यते। पूर्वमित्यस्य पूर्वं प्रयोज्यमित्यर्थः। **अधिहरि** – हरौ इत्यधिहरि। 'हरि ङि अधि' इत्यलौकिक-विग्रहे 'अव्ययं विभक्ती'त्यादिना अव्ययीभावसमासे समासत्वात् 'सुपो धातुप्रातिपदिकयोः' इत्यनेन ङेर्लुकि 'प्रथमानिर्दिष्टं समास उपसर्जनमि' ति 'अधि' इत्यस्योपसर्जनसञ्ज्ञायाम् 'उपसर्जनं पूर्वम्' इत्यनेन तस्य पूर्वनिपाते 'अधिहरि' इति जाते 'कृत्तद्धितसमासाश्च' इत्यनेन प्रातिपदिकसंज्ञायां प्रथमैकवचने सौ 'अव्ययीभावश्च' इत्यव्ययत्वात् 'अव्ययादाप्सुपः' इति सोर्लुकि 'अधिहरि' इति।

(१४०१) **अव्ययीभावश्च**। 'स नपुंसकमि'त्यतः नपुंसकमित्यनुवर्तते। तदाह – **नपुंसकमिति**।

---

**मूलार्थ**—समासशास्त्र में प्रथमानिर्दिष्ट की उपसर्जन संज्ञा होती है।

**विमर्श**—समस्यमान पदों मे पौर्वापर्य को निश्चित करने के लिए प्रकृत सूत्र की व्याख्या की जा रही है। 'उपसर्जनम्' संज्ञा है तथा 'समासे प्रथमानिर्दिष्टम्' संज्ञी है। लक्षणावृत्ति से सूत्रस्थ 'समासे' पद समासविधायक शास्त्र (सूत्र) का बोधक है। इस प्रकार – "समासविधायक सूत्र में जो पद प्रथमाविभक्त्यन्त होगा तद्बोध्य अर्थ के वाचक पद की उपसर्जन संज्ञा होगी।"

(१४००) **पद**—उपसर्जनम्, पूर्वम्। **विधिसूत्र**।

**मूलार्थ**—समास में उपसर्जन का पूर्वप्रयोग होता है। अधिहरि इत्यादि।

**विमर्श**—'समासः' (१३९५) का अधिकार है। अधिकार से प्राप्त प्रथमान्त पद 'समासः' का सप्तमी विभक्ति में विपरिणाम हो जाता है। तदनुसार – "समास में उपसर्जनसंज्ञक शब्द का पहले प्रयोग होता है।"

**उदाहरण**—**विभक्ति अर्थ** - हरौ इति अधिहरि। **अलौकिक विग्रह** – हरि ङि अधि सु (सप्तमी विभक्ति के अधिकरण अर्थ में वर्तमान 'अधि' अव्यय का हरि के साथ समास – 'अव्ययं विभक्ति०', सुप् विभक्ति का लुक् - 'सुपो धातुप्रातिपदिकयोः', 'अधि' की उपसर्जनसंज्ञा – 'प्रथमानिर्दिष्टं समास उपसर्जनम्', 'अधि' का पूर्वप्रयोग – 'उपसर्जनं पूर्वम्') – अधि हरि (प्रातिपदिक संज्ञा – 'कृत्तद्धितसमासाश्च', समुदाय से 'सु' विभक्ति, विभक्ति का लोप – 'अव्ययादाप्सुपः') = अधिहरि। यहाँ 'अधि' अव्यय सप्तमी विभक्ति का द्योतक है।

(१४०१) **पद**—अव्ययीभावः, च। **अनुवृत्ति**—नपुंसकम्। **विधिसूत्र**।

**मूलार्थ**—अव्ययीभाव समास नपुंसकलिङ्ग होता है। अधिगोपम्।

**विमर्श**—प्रकृत सूत्र में 'स नपुंसकम्' (२।४।१७) से 'नपुंसकम्' की अनुवृत्ति आती है। तदनुसार यह अर्थ होता है कि "अव्ययीभाव समास भी नपुंसकलिङ्ग होता है।" फलतः दीर्घान्त शब्दों को भी 'ह्रस्वो नपुंसके प्रातिपदिकस्य' (१।२।४७) से ह्रस्व हो जाता है।

**उदाहरण**—गाः पातीति गोपाः, तस्मिन् अधिगोपम्। **अलौकिक स्वपद विग्रह** – गोपा + ङि,

**भावादतोऽम्त्वपञ्चम्याः २।४।८३ ।** अदन्तादव्ययीभावात्सुपो न लुक्, तस्य पञ्चमीं विना अमादेशः । कृष्णस्य समीपमुपकृष्णम् । **( १४०३ ) तृतीयासप्तम्योर्बहुलम् २।४।८४।** अदन्तादव्ययीभावात् तृतीयासप्तम्योर्बहुलमम्भावः । उपकृष्णेन उपकृष्णम् । बहुलग्रहणात् सुमद्रमुन्मत्तगङ्गमित्यादौ नित्यमम्भावः । मद्राणां समृद्धिः सुमद्रम् । यव-

---

(१४०२) **नाव्ययीभावादिति** ।'अव्ययादाप्सुपः' इत्यस्मात् 'सुपः' इति, 'ण्यक्षत्रियार्षञितः' इत्यतश्च लुगिति चानुवर्तते । अता अव्ययीभावो विशेष्यते । तदन्तविधिस्तदाह — **अदन्तादित्यादिना** ।

(१४०३) **तृतीयेति** ।'नाव्ययीभावादि'त्यस्मात् अतः, अव्ययीभावात् अमिति चानुवर्तन्ते । तदाह — **अदन्तादिति । उपकृष्णेन, उपकृष्णमिति** । कृष्णस्य समीपमुपकृष्णम् । 'कृष्ण + ङस् उप' इत्यलौकिकविग्रहे 'अव्ययं विभक्ति०' इत्यादिना सामीप्यार्थक उपपदेन सह अव्ययी-

---

अधि (पूर्ववत् विभक्त्यर्थ में 'अधि' के साथ 'गोपा' का अव्ययीभाव समास — 'अव्ययं विभक्ति०', सुप् = 'ङि' का लुक् — 'सुपो धातु०') — गोपा अधि ('अधि' की उपसर्जनसंज्ञा — 'प्रथमानिर्दिष्टम्०', पूर्वप्रयोग — 'उपसर्जनं पूर्वम्', नपुंसकलिङ्ग — 'अव्ययी-भावश्च', आ = 'अ' — ह्रस्व — 'ह्रस्वो नपुंसके प्रातिपदिकस्य', 'एकदेशविकृतमनन्यवत्' न्याय से प्रातिपदिकसंज्ञा — 'कृत्तद्धित०', सु, प्राप्त सु के लुक् का बाधकर 'सु' = 'अम्' — 'नाव्ययीभावादतोऽम्त्वपञ्चम्याः', अ + अ = 'अ' — पूर्वरूप) = अधिगोपम् (गोप के विषय में) ।

(१४०२) **पद**—न अव्ययीभावात्, अतः, अम्, तु, अपञ्चम्याः । **अनुवृत्ति**—सुपः लुक् । **विधि( निषेध )सूत्र** ।

**मूलार्थ**—अदन्त अव्ययीभाव से परवर्ती सुप् (विभक्ति) का लोप नहीं होता, किन्तु पञ्चमी को छोड़कर (अन्य विभक्तियों में) उसके स्थान पर 'अम्' आदेश हो जाता है । उपकृष्णम् ।

**विमर्श**—सूत्रार्थ की पूर्ति हेतु 'अव्ययादाप्सुपः' (२।४।८२) से 'सुपः' तथा 'ण्यक्षत्रियार्षञितो यूनि लुगणिनोः' (२।४।५८) से 'लुक्' पद की अनुवृत्ति आती है । तदनुसार — ''ह्रस्व अकारान्त अव्ययीभाव समास से उत्तरवर्ती सुप् का लुक् नहीं होता; किन्तु उसी सुप् के स्थान में 'अम्' आदेश होता है । यह 'अम्' आदेश पञ्चमी विभक्ति में नहीं होता ।''

**उदाहरण—समीप अर्थ में**—उपकृष्णम् । **लौकिक अस्वपद विग्रह**—कृष्णस्य समीपे । अलौकिक स्वपद विग्रह — कृष्ण + ङस्, उप + सु ('उप' के साथ समास — 'अव्ययं विभक्ति०', सुप् = विभक्ति का लोप, उपसर्जन संज्ञा, 'उप' का पूर्वनिपात, प्रातिपदिक संज्ञा, सु) — उपकृष्ण + सु ('सु' = 'अम्' — 'नाव्ययीभावदतोऽम्त्वपञ्चम्याः', अ + अ = 'अ' — पूर्वरूप) = उपकृष्णम् (कृष्ण के समीप) ।

(१४०३) **पद**—तृतीयासप्तम्योः, बहुलम् । **अनुवृत्ति**—अतः, अव्ययीभावात्, अम् । **विधिसूत्र** ।

**मूलार्थ**—अदन्त अव्ययीभाव से परवर्ती तृतीया और सप्तमी को बहुलप्रकार (विकल्प) से अम् भाव (आदेश) होता है । उपकृष्णेन, उपकृष्णम् इत्यादि ।

**विमर्श**—पूर्वसूत्र (१४०२) से प्राप्त विभक्तियों के स्थान पर होने वाले नित्य 'अम्' का तृतीया और सप्तमी विभक्तियों में वैकल्पिक विधान किया जा रहा है । सूत्रार्थ की स्पष्टता हेतु पूर्वसूत्र (१४०२) से 'अतः', 'अव्ययीभावात्' तथा 'अम्' की अनुवृत्ति होती है । तदनुसार — ''ह्रस्व अकारान्त

**नानां व्यृद्धिर्दुर्यवनम्। मक्षिकाणामभावो निर्मक्षिकम्। हिमस्यात्ययोऽतिहिमम्। निद्रा सम्प्रति न युज्यतेऽतिनिद्रम्। हरिशब्दस्य प्रकाश इतिहरि। विष्णोः पश्चात् अनुविष्णु। योग्यतावीप्सापदार्थानतिवृत्तिसादृश्यानि यथार्थाः। रूपस्य योग्यमनुरूपम्। अर्थमर्थं**

---

भावसमासे 'प्रथमानिर्दिष्टं समास उपसर्जनम्' इत्यनेनोपसर्जनसंज्ञायाम् 'उपसर्जनं पूर्वम्' इत्यनेन 'उप' इत्यस्य पूर्वप्रयोगे, सुपो लुकि, समासत्वात् प्रातिपदिकसंज्ञायां टा विभक्तौ 'अव्ययीभावश्चे'-त्यनेन अव्ययत्वात् सुपो लुकि प्राप्ते 'तृतीयासप्तम्योर्बहुलम्' इत्यनेन विकल्पेन 'टा' इत्यस्य अमादेशे पूर्वरूपे 'उपकृष्णमि'ति। अयादेशाभावपक्षे उपकृष्ण + टा इति जाते 'टाङसिङसा-मिनात्स्याः' इत्यनेन टा इत्यस्य इनादेशे गुणे 'उपकृष्णेन' इति। **हिमस्यात्यय इति**। अत्ययः = ध्वंसः। 'अति' इत्यव्ययपर्यायोऽत्ययशब्दो विग्रहे ज्ञेयः। **इतिहरि** — 'इति' इत्यव्ययं शब्द-प्रकाशे वर्तते। तस्य हरिशब्देन स्वरूपपरेण षष्ठ्यन्तेन समासः। **यथाशक्ति** — 'शक्ति + अम् + यथा' इत्यलौकिकविग्रहे 'अव्ययं विभक्ति०' इत्यादिना समासे 'सुपो धातुप्रातिपदिकयोः' इत्यनेन

---

अव्ययीभाव से परवर्ती तृतीया (टा) तथा सप्तमी (ङि) विभक्तियों के स्थान पर विकल्प से 'अम्' आदेश होता है।''

**उदाहरण**—(१) कृष्णस्य समीपम् उपकृष्णम्। (पूर्ववत् समास, प्रा० संज्ञा, उपकृष्ण + टा, टा = 'अम्' — विकल्प से — 'तृतीयासप्तम्योर्बहुलम्', पूर्वरूप) = उपकृष्णम्। अम् आदेश न होने पर 'टा' = 'इन', अ + इ = 'ए' — गुण) = उपकृष्णेन।

इस सूत्र में 'बहुलम्' पद का ग्रहण विशेष प्रयोजन के लिए है। इस शब्द से अनेक अर्थ प्रकट होते हैं। (बहून् अर्थान् लातीति) अतः कहीं-कहीं तृतीया और सप्तमी में भी नित्य अम् आदेश हो जाता है।

**उदा०**—(२) मद्राणां समृद्धिः, तस्मिन्। **अलौकिक स्वपद विग्रह** — मद्र + आम् + सु (समास — 'अव्ययं विभक्ति०', विभक्तिलोप, सु का पूर्वनिपात) — सुमद्र (पुनः प्राति० संज्ञा, समुदाय से विभक्ति सु, सु = अम्, पूर्वरूप) = सुमद्रम् (= मद्र देश के लोगों की समृद्धि)। (३) यवनानां व्यृद्धिः (क्षय) अर्थ में — 'दुर्'; **अलौकिक विग्रह** – यवन + आम्, दुर् + सु (प्रक्रिया पूर्ववत्) = दुर्यवनम् (= यवनों की दुर्गति)। (४) अभाव अर्थ में — 'निर्'। मक्षिकाणाम् अभावः। **अलौकिक विग्रह** — मक्षिका + आम्, निर् + सु (समास — 'अव्ययम्०', विभक्तिलोप, 'निर्' का पूर्वनिपात) — निर्मक्षिका (समुदाय से विभक्ति — सु, 'आ'='अ' — ह्रस्व — 'ह्रस्वो नपुंसके प्रातिपदिकस्य', 'सु'='अम्', पूर्वरूप) = निर्मक्षिकम् (= मक्खियों का अभाव)। (५) अत्यय (विनाश) अर्थ में — 'अति'। हिमस्य अत्ययः। **अलौ० वि०** — हिम + ङस्, अति + सु (पूर्ववत् प्रक्रिया) = अतिहिमम् (= हिम का नाश)। (६) असम्प्रति (अनुचित) अर्थ में — 'अति'। निद्रा सम्प्रति न युज्यते। **अलौ० वि०** — निद्रा + सु, अति + सु (समास, विभक्तिलोप, प्राति०संज्ञा, सु, 'आ' = 'अ' — ह्रस्व — 'ह्रस्वो नपंसके०', 'सु'='अम्', पूवरूप) = अतिनिद्रम् (इस समय सोना ठीक नहीं)। (७) शब्दप्रादुर्भाव (शब्द की अभिव्यक्ति) अर्थ में — इति। हरिशब्दस्य प्रकाशः। **अलौकिक वि०** — हरि + ङस्, इति + सु (प्रक्रिया पूर्ववत्, समुदाय से सु) — इतिहरि + सु ('सु' का लोप — 'अव्ययादाप्सुपः', अकारान्त न होने से 'अम्' की प्राप्ति नहीं है।) = इतिहरि (= हरि शब्द का प्रादुर्भाव)। (८) पश्चात् (बाद में) अर्थ में — अनु। विष्णोः पश्चात्। **अलौकिक वि०** – विष्णु + ङस्, अनु + सु (प्रक्रिया पूर्ववत्, सु का लोप) = अनुविष्णु

**प्रति प्रत्यर्थम्। शक्तिमनतिक्रम्य यथाशक्ति। (१४०४) अव्ययीभावे चाकाले ६।३।८१। सहस्य सः स्यादव्ययीभावे न तु काले। हरेः सादृश्यं सहरि। काले तु – सहपूर्वाह्णम्। ज्येष्ठस्यानुपूर्व्येणेत्यनुज्येष्ठम्। चक्रेण युगपत् सचक्रम्। सदृशः संख्या ससखि। क्षत्राणां सम्पत्तिः सक्षत्रम्। तृणमप्यपरित्यज्य सतृणमत्ति। अग्निग्रन्थपर्यन्तम-**

---

सुपो लुकि यथाशब्दस्योपसर्जनसंज्ञायाम् तस्य पूर्वनिपाते समासत्वात् 'कृत्तद्धितसमासाश्चे' त्यनेन प्रातिपदिकसंज्ञायां सौ अव्ययत्वात् 'अव्ययादाप्सुपः' इत्यनेन सुलोपे 'यथाशक्ति' इति सिद्धम्। **प्रत्यर्थमिति**। अत्र वीप्सायां द्विर्वचनम्। प्रतेः कर्मप्रवचनीयत्वात् तद्योगे द्वितीया। समासे तु द्विर्वचनन्न भवति, समासेन वीप्साया द्योतितत्वात्।

(१४०४) **अव्ययीभाव इति**। 'सहस्य सः सञ्ज्ञायामि'त्यतः 'सहस्य सः' इत्यनुवर्तते। तदाह – **सहस्येति**। **न त्विति**। कालवाचके परे सहस्य सो नेत्यर्थः।

---

(= विष्णु के बाद)। (९) सूत्रस्थ 'यथा' शब्द के चार अर्थ हैं – योग्यता, वीप्सा (बार-बार होना), पदार्थानतिवृत्ति (पदार्थ की सीमा का अतिक्रमण न करना) और सादृश्य (= समानता)। (क) योग्यता अर्थ में 'अनु'। रूपस्य योग्यम्। **अलौकिक वि०** – रूप + ङस्, अनु + सु, (पूर्ववत् प्रक्रिया) = अनुरूपम् (रूप के योग्य)। (ख) वीप्सा अर्थ में – 'प्रति'। अर्थम् अर्थं प्रति। **अलौ० वि०** – अर्थ + अम्, प्रति + सु (पूर्ववत् प्रक्रिया) = प्रत्यर्थम् (= प्रत्येक अर्थ में)। (ग) पदार्थानतिवृत्ति अर्थ में – 'यथा'। शक्तिम् अनतिक्रम्य। **अलौ०वि०** – शक्ति + अम्, यथा + सु (प्रक्रिया पूर्ववत्, अव्ययसंज्ञा होने से 'सु' का लोप) = यथाशक्ति (= शक्तिभर)।

(१४०४) **पद**—अव्ययीभावे, च, अकाले। **अनुवृत्ति**—सहस्य सः। **विधिसूत्र**।

**मूलार्थ**—अव्ययीभाव समास में 'सह' को 'स' आदेश होता है; किन्तु काल अर्थ में नहीं होता। सहरि। काल अर्थ में – सह पूर्वाह्णम् इत्यादि।

**विमर्श**—प्रकृत सूत्र में स्थानी तथा आदेश वाचक पदों का अभाव है। अतः "सहस्य सः संज्ञायाम्" (६।३।७८) सूत्र से 'सहस्य' तथा 'सः' पदों की अनुवृत्ति आती है। 'अलुगुत्तरपदे' (६।३।१) से 'उत्तरपदे' का अधिकार है। तदनुसार – "कालवाचक शब्द के उत्तरपद न रहने पर (अकाले) अव्ययीभाव समास में 'सह' के स्थान पर 'स' आदेश होता है।"

**उदाहरण**—(घ) सादृश्य अर्थ में – 'सह'। हरेः सादृश्यम्। **अलौ० वि०** – हरि + ङस्, सह + सु (पूर्ववत् समासादि प्रक्रिया, 'सह' = 'स' – 'अव्ययीभावे चाकाले', विभक्ति-लोप) = सहरि (हरि की समानता)।

**प्रत्युदाहरण**—प्रकृत सूत्र में 'अकाले' पद का निवेश होने से कालवाचक शब्द के उत्तरपद रहन पर 'सह' के स्थान पर 'स' न होने पर – सहपूर्वाह्णम्।

**उदाहरण**—(१०) आनुपूर्व्य (अनुक्रम) अर्थ में – 'अनु'। ज्येष्ठस्य आनुपूर्व्येण। **अलौ० वि०**—ज्येष्ठ + ङस्, अनु + सु (पूर्ववत् प्रक्रिया) = अनुज्येष्ठम् (= ज्येष्ठ के क्रम से)। (११) यौगपद्य अर्थ में – सह। चक्रेण युगपत्। चक्र + टा, सह + सु (पूर्ववत् समासादि, सह = स, सु = अम्) = सचक्रम्। (१२) सादृश्य अर्थ में – 'सह'। सदृशः संख्या। **अलौ० वि०**—सखि + टा, सह + सु (प्रक्रिया पूर्ववत्, 'सह' = 'स', सुप् का लुक्) = ससखि (मित्र के समान)। (१३) सम्पत्ति अर्थ में – 'सह'। क्षत्राणां सम्पत्तिः। **अलौ० वि०**—क्षत्र + आम्, सह + सु (पूर्ववत्

धीते साग्नि । **( १४०५ ) यथाऽसादृश्ये २।१।७** । असादृश्ये एव यथाशब्दः समस्यते । नेह – यथा हरिस्तथा हरः । **( १४०६ ) यावदवधारणे २।१।८** । यावन्तः श्लोकास्तावन्तोऽच्युतप्रणामा इति यावच्छ्लोकम् । **( १४०७ ) सुप्प्रतिना मात्रार्थे**

---

(१४०५) **यथाऽसादृश्य इति** । सादृश्यभिन्नार्थे यथाशब्दः समस्यते सोऽव्ययीभावः ।

(१४०६) **यावदिति** । इयत्तापरिच्छेदे गम्ये 'यावत्' इत्यव्ययं समस्यत इत्यर्थः । **यावच्छ्लोकम्** । 'यावन्तः श्लोकाः तावन्तः प्रणामाः' इति विग्रहे 'यावदवधारणे' इति अव्ययीभावसमासे सुब्लुकि उपसर्जनसंज्ञायां पूर्वनिपाते सौ 'नाव्ययीभावात्' इत्यमि पूर्वरूपे 'यावच्छ्लोकमि'त्यस्य सिद्धिः ।

(१४०७) **सुप्प्रतिनेति** । मात्रा = लेशः, तस्मिन् गम्ये सुबन्तं प्रतिना समस्यत इत्यर्थः ।

---

समास आदि, 'सु' = 'अम्', पूर्वरूप) = सक्षत्रम् (= क्षत्रियों की सम्पत्ति) । (१४) साकल्य (सम्पूर्णता) अर्थ में – 'सह' । तृणम् अपि अपरित्यज्य । **अलौ० वि०**—तृण + अम्, सह + सु (पूर्ववत् समासादि, सह = स) = सतृणम् अत्ति (तिनके को भी न छोड़कर अर्थात् सब कुछ खा जाता है ।) (१५) अन्त अर्थ में – 'सह' । अग्निग्रन्थपर्यन्तम् अधीते । **अलौ० वि०**—अग्नि + टा, सह + सु (पूर्ववत् समासादि, 'सह' = 'स', सुप् का लोप) = साग्नि (अग्निग्रन्थ तक पढ़ता है) ।

(१४०५) **पद**—यथा, असादृश्ये । **अनुवृत्ति**—अव्ययम्, सुप्, सह, सुपा । **नियमसूत्र** ।

**मूलार्थ**—सादृश्य-भिन्न अर्थ में ही 'यथा' शब्द का समास होता है । अतः यहाँ नहीं हुआ । यथा हरिस्तथा हरः ।

**विमर्श**—सूत्रार्थ की स्पष्टता हेतु 'अव्ययं विभक्ति०' (१३९८) से 'अव्ययम्', 'सह सुपा' (१३९६) से 'सह' और 'सुपा' 'सुबामन्त्रिते पराङ्गवत्स्वरे' (२।१।२) से 'सुप्' की अनुवृत्ति आती है । 'समासः' तथा 'अव्ययीभावः' का अधिकार है । तदनुसार सूत्र का अर्थ इस प्रकार होगा – ''सादृश्य-भिन्न अर्थ में विद्यमान 'यथा' अव्यय पद का ही समर्थ सुबन्त के साथ समास होता है ।''

**प्रत्युदाहरण**—'यथा हरिः तथा हरः' (जैसे-विष्णु वैसे ही शिव) । इस वाक्य में विष्णु के साथ शिव का सादृश्य बताया गया है । इस प्रकार 'यथा' शब्द से हरि की समानता सूचित की गई है । अतः यहाँ सादृश्य अर्थ में प्राप्त समास का निषेध हो जाता है ।

(१४०६) **पद**—यावद्, अवधारणे । **अनुवृत्ति**—अव्ययम्, सुप्, सह, सुपा । **विधि ( संज्ञा ) सूत्र** ।

**मूलार्थ**—अवधारण अर्थ में 'यावत्' शब्द का समास होता है । यावच्छ्लोकम् ।

**विमर्श**—'समासः' तथा 'अव्ययीभावः' का अधिकार है । पूर्वसूत्रवत् यहाँ भी 'अव्ययम्, सुप्, सह, सुपा' पदों की अनुवृत्ति आती है । तदनुसार – ''निश्चयार्थक यावत् शब्द का समर्थ सुबन्त से साथ नित्य समास होता है । वह अव्ययीभावसंज्ञक होता है ।''

**उदाहरण**—लौकिक विग्रह – यावन्तः श्लोकाः (तावन्तः अच्युतप्रणामाः) । **अलौकिक विग्रह** – यावत् + जस्, श्लोक + जस् (समास – 'यावदवधारणे', विभक्तिलोप, 'यावत्' का पूर्वनिपात, प्राति० संज्ञा, सु, 'सु' = 'अम्', अ + अ = 'अ' पूर्वरूप) – यावत् + श्लोकम् ('त्' = 'च्' - श्चुत्व, 'श्' = 'छ्' – छत्व) = यावच्छ्लोकम् (जितने श्लोक, उतने ही बार विष्णु को प्रणाम) ।

(१४०७) **पद**—सुप्, प्रतिना, मात्रार्थे । **अनुवृत्ति**—सह, सुपा । **विधि ( संज्ञा ) सूत्र** ।

२।१।९ । शाकस्य लेशः शाकप्रति । ( १४०८ ) विभाषा २।१।११ । अधिकारोऽयम् । ( १४०९ ) अपपरिबहिरञ्चवः पञ्चम्या २।१।१२ । अपविष्णु संसारः- अपविष्णोः । परिविष्णु - परिविष्णोः । बहिर्वनम् - बहिर्वनात् । प्राग्वनम् -

---

(१४०८) **विभाषेति** । एषैव महाविभाषेति निगद्यते ।

(१४०९) **अपपरीति** । पञ्चम्यन्तेन अपपरिबहिरञ्चवः समस्यन्ते सोऽव्ययीभावः । विभाषाधिकारात्पक्षे पञ्चम्यन्तं वाक्यमपि भवति । **अपविष्णु** — अत्र 'अप' इत्यव्ययं वर्जने । अप विष्णोरिति विग्रहे 'अपपरिबहिरञ्चवः पञ्चम्याः' इत्यनेन समासेऽव्ययीभावे, सुब्लुकि, अपेत्यव्ययस्य प्रथमानिर्दिष्टत्वादुपसर्जनसंज्ञायां पूर्वनिपाते, सौ, 'अव्ययादाप्सुपः' इति सुब्लुकि 'अपविष्णु' इति । पक्षे वाक्यमिति ।

---

**मूलार्थ**—'मात्रा' अर्थ में वर्तमान प्रति के साथ समर्थ सुबन्त का समास होता है । शाकप्रति ।

**विमर्श**—पूर्वसूत्रवत् प्रकृत सूत्र में भी 'समासः' तथा 'अव्ययीभावः' का अधिकार है तथा 'सह सुपा' की अनुवृत्ति आती है । इस प्रकार – ''मात्रा अर्थात् स्वल्प अर्थ में विद्यमान प्रति शब्द के साथ समर्थ सुबन्त का समास होता है और वह अव्ययीभावसंज्ञक होता है ।''

**उदाहरण—लौकिक विग्रह**—शाकस्य लेशः । **अलौकिक विग्रह्**—शाक + ङस्, प्रति + सु (मात्रा अर्थ में) (समास – 'सुप्प्रतिना मात्रार्थे' प्रकृत सूत्र में 'प्रतिना' तृतीया विभक्ति में प्रयोग होने से 'प्रति' की उपसर्जन संज्ञा न हुई, अतः उसका पूर्वप्रयोग भी नहीं हुआ । विभक्तिलोप, प्रा० संज्ञा, सु, 'सु' का लोप) = शाकप्रति (= थोड़ा शाक) ।

(१४०८) **पद**—विभाषा । **अधिकारसूत्र** ।

**मूलार्थ**—यह अधिकारसूत्र है ।

**विमर्श**—'विभाषा' यह अधिकारसूत्र है । यहाँ से समासविधि का विकल्प प्रारम्भ होता है । इसका अधिकार 'चार्थे द्वन्द्वः' (२।२।२९) सूत्र तक है ।

(१४०९) **पद**—अपपरिबहिरञ्चवः पञ्चम्या । **अनुवृत्ति**—विभाषा, सुप्, सह सुपा । **विधिसूत्र** ।

**मूलार्थ**—अप, परि, बहिस् और अञ्च् का पञ्चम्यन्त के साथ विकल्प से समास होता है । अपविष्णु, अपविष्णोः इत्यादि ।

**विमर्श**—'विभाषा' का अधिकार होने के फलस्वरूप यहाँ से समासविधि का विकल्प प्रारम्भ होता है । 'प्राक्कडारात्समासः' (१३९५) से 'समासः' तथा 'अव्ययीभावः' (१३९७) का अधिकार है और सूत्रार्थ की पूर्ति के लिए 'सुबामन्त्रिते पराङ्गवत्स्वरे' (२।१।२) से 'सुप्' एवं 'सह सुपा' (१३९६) सूत्र की अनुवृत्ति आती है । तदनुसार – ''अप, परि, बहिस् और अञ्चु पञ्चम्यन्त समर्थ सुबन्त के साथ विकल्प से समास को प्राप्त होते हैं और यह अव्ययीभाव समास होता है ।''

**उदाहरण**—विष्णोः अप । यहाँ 'अप' वर्जनार्थक अव्यय है । वह 'अपपरी वर्जने' से कर्मप्रवचनीयसंज्ञक होता है । अतः उसके योग में पञ्चमी विभक्ति हुई – 'पञ्चम्यपाङ्परिभिः' । विष्णु + ङसि, अप + सु (समास विकल्प से – 'अपपरिबहिरञ्चवः पञ्चम्या' सुब्लुक्, 'अप' की उपसर्जनसंज्ञा तथा पूर्वनिपात, प्राति० संज्ञा, सु) – अपविष्णु + सु ('सु' का लोप – 'अव्ययादाप्सुपः') = अपविष्णु । समास न होने पर अपविष्णोः (= विष्णु को छोड़कर संसार) । परि-विष्णु, परिविष्णोः (समासविधान प्रक्रिया पूर्ववत् । **लौकिक विग्रह** – वनात् बहिः । वन + ङसि,

प्राग्वनात्। ( १४१० ) **तिष्ठद्गुप्रभृतीनि च २।१।१७।** एतानि निपात्यन्ते। तिष्ठन्ति गावो यस्मिन्काले स तिष्ठद्गु दोहनकालः। ( १४११ ) **पारेमध्ये षष्ठ्या वा २।१।१८।** पारमध्यशब्दौ षष्ठ्यन्तेन सह वा समस्येते। एदन्तत्वं चानयोर्निपात्यते। पारेगङ्गम्। गङ्गापारम्। मध्येगङ्गम्। गङ्गामध्यम्। महाविकल्पेन वाक्यमपि। ( १४१२ )

---

(१४१०) **'तिष्ठद्गु' इति।** एतानि निपात्यन्ते। **तिष्ठद्गु** — तिष्ठन्ति गावो यस्मिन् इति विग्रहे 'तिष्ठद्गुप्रभृतीनि च' इति निपातनात्समासे, सुब्लुकि तिष्ठत्पदस्य पूर्वनिपाते, सौ, 'गोस्त्रियोरि'ति ह्रस्वे, अव्ययत्वात्सुब्लुकि 'तिष्ठद्गु' इति रूपम्।

(१४११) **पारेमध्य इति।** पारमध्यौ षष्ठ्यन्तेन वा समस्येते, एदन्तत्वं निपातनात्। विभाषाधिकारात्पक्षे वाक्यमपि। **पारेगङ्गम्** — पारं गङ्गाया इति लौकिकविग्रहे 'पार + अम् + गङ्गा + ङस्' इत्यलौकिकविग्रहे 'पारे मध्ये षष्ठ्या वा' इत्यनेनाव्ययीभावसमासे 'सुपो धातुप्रातिपदिकयोः' इति सुपो लुकि, एदन्तत्वनिपाते, 'पारे' इत्यस्योपसर्जनसंज्ञायां पूर्वप्रयोगे च 'पारेगङ्गा' इति जाते, प्रातिपदिकत्वे सौ 'अव्ययीभावश्चे'ति नपुंसकसंज्ञायां 'ह्रस्वो नपुंसके प्रातिपदिकस्य'इत्यनेन ह्रस्वे 'अव्ययादाप्सुपः' इति सुपो लुकि प्राप्ते 'नाव्ययीभावादतोऽम्त्वपञ्चम्याः'

---

बहिः + सु (समास, पूर्ववत्, विभक्तिलोप, 'बहिः' का पूर्वनिपात, पुनः विभक्त्युत्पत्ति सु) — बहिर्वन + सु ('सु' = 'अम्' — 'नाव्ययीभावाद०', अ + अ = 'अ' — पूर्वरूप — 'अमि पूर्वः') = बहिर्वनम्। समास न होने पर — बहिर्वनात् (= वन से बाहर)। प्राक् वनात् (प्रक्रिया पूर्ववत्) प्राग्वनम्। समासाभाव पक्ष में — प्राग्वनात् (= वन से पूर्व दिशा की ओर)।

(१४१०) **पद**—तिष्ठद्गुप्रभृतीनि च। **विधिसूत्र।**

**मूलार्थ**—'तिष्ठद्गु' आदि शब्द समस्त निपातित होते हैं। तिष्ठद्गु दोहनकालः।

**विमर्श**—अव्ययीभाव समास के अन्तर्गत कुछ शब्दों को निपातन से सिद्ध किया जा रहा है। पूर्ववत् प्रकृत सूत्र में भी 'समासः' तथा 'अव्ययीभावः' का अधिकार है। सूत्रस्थ 'च' शब्द एव (= ही) अर्थ का बोधक है। तदनुसार — ''तिष्ठद्गु आदि शब्द निपातन से सिद्ध होते हैं और वे समस्त शब्द अव्ययीभावसंज्ञक ही होते हैं।''

**उदाहरण—लौकिक विग्रह**—तिष्ठन्त्यः गावः यत्र सः। ✓स्था तिष्ठ + शतृ + ङीप् + जस्, गो + जस् (समास होने के साथ शतृ आदेश निपातन, विभक्तिलुक् पुंवद्भाव, ह्रस्व — 'गोस्त्रियोरुपसर्जनस्य', अव्ययसंज्ञा, पुनः प्रा० संज्ञा, सु) — तिष्ठद्गु + सु ('सु' का लोप) = तिष्ठद्गु (= गोदोहन का समय)।

(१४११) **पद**—पारे, मध्ये, षष्ठ्या, वा। **अनुवृत्ति**—सुप्, सह सुपा। **विधिसूत्र।**

**मूलार्थ**—पार और मध्य शब्द का षष्ठ्यन्त के साथ विकल्प से समास होता है और समास के साथ ही दोनों शब्द एदन्त निपातित होते हैं। पारेगङ्गम्। गङ्गापारम् इत्यादि।

**विमर्श**—प्रकृत सूत्र में पूर्ववत् 'विभाषा', 'अव्ययीभावः' तथा 'समासः' का अधिकार है। 'सुप्' तथा 'सह सुपा' की अनुवृत्ति आती है। इस प्रकार — सूत्र का अर्थ यह होता है — ''पार तथा मध्य शब्दों का षष्ठ्यन्त सुबन्त के साथ विकल्प से अव्ययीभाव समास होता है। इन शब्दों के अन्त में एकार का निपातन भी होता है।'' 'विभाषा' अधिकार होने से पक्ष में विग्रहवाक्य का भी प्रयोग होगा।

**संख्या वंश्येन २।१।१९।** वंशो द्विधा – विद्यया जन्मना च। तत्र भवो वंश्यः। तद्वाचिना सह संख्या समस्यते। द्वौ मुनी वंश्यौ द्विमुनि। व्याकरणस्य त्रिमुनि। विद्यातद्वतामभेदविवक्षायां–त्रिमुनि व्याकरणम्। एकविंशतिभारद्वाजम्। (१४१३)

---

इत्यनेन अमादेशे पूर्वरूपे 'पारेगङ्गम्' इति। अव्ययीभावसमासाभावपक्षे 'पारं गङ्गायाः' इत्यत्र षष्ठीतत्पुरुषे 'गङ्गापारमि'ति। तदभावे – 'गङ्गायाः पारम्' इति वाक्यमपि साधु।

(१४१२) **संख्येति**। वंशः = सन्ततिः। वंशे भवो वंश्यः। तद्वाचिना संख्यावाचकः समस्यते। **व्याकरणस्य त्रिमुनि** – त्रयो मुनयः वंश्या इति। 'त्रि + जस् + मुनि + जस्' इत्यलौकिकविग्रहे 'संख्या वंश्येन' इत्यनेनाव्ययीभावसमासे, सुब्लुकि, त्रिपदस्योपसर्जनत्वे पूर्वनिपाते प्रातिपदिकत्वे सौ 'अव्यायादाप्सुपः' इत्यनेन सुपो लुकि 'त्रिमुनि' इति।

---

**उदाहरण**—गङ्गायाः पारम्। गङ्गा + ङस्, पार + अम् (समास, विभक्तिलुक्, एकारान्त निपातन – 'पारेमध्ये०', उपसर्जन संज्ञा, 'पारे' का पूर्वप्रयोग, नपुंसकत्व, 'आ' = 'अ' – ह्रस्व – 'ह्रस्वो नपुंसके०', प्रा० संज्ञा 'सु', उसका प्राप्त लुक् का बाधकर 'सु' = 'अम्' – 'नाव्ययीभावा०', अ + अ = 'अ' – पूर्वरूप) = पारेगङ्गम्। अव्ययीभाव समास के अभावपक्ष में षष्ठीतत्पुरुष – गङ्गापारम्। समास न होने पर – 'गङ्गायाः पारम्' (= गङ्गा के पार)। मध्येगङ्गम्, गङ्गामध्यम्, गङ्गायाः मध्यम् (पूर्ववत् समास प्रक्रिया)।

(१४१२) **पद**—संख्या, वंश्येन। **अनुवृत्ति**—सुप्, सह सुपा। **विधिसूत्र**।

**मूलार्थ**—संख्यावाचक शब्द का वंश्यवाची सुबन्त के साथ समास होता है। विद्या एवं जन्म से वंश दो प्रकार का होता है। वंश में उत्पन्न होना 'वंश्य' शब्द का अर्थ है। द्विमुनि। त्रिमुनि इत्यादि।

**विमर्श**—प्रकृत सूत्र में 'सुप्' तथा 'सह सुपा' की अनुवृत्ति आती है। पूर्ववत् 'विभाषा', 'अव्ययीभावः' तथा 'समासः' का अधिकार है। सूत्रस्थ 'वंश्य' शब्द का अर्थ है – 'वंश में उत्पन्न' (वंशे भवः वंश्यः। वंश + यत् – 'दिगादिभ्यो यत्')। वंश दो प्रकार का होता है – विद्या तथा जन्म से। अनुवृत्त पदों के साथ संख्या तथा वंश्येन की एकवाक्यता होने पर यह अर्थ होता है कि ''संख्यावाची सुबन्त शब्दों का वंश्यबोधक सुबन्त के साथ विकल्प से अव्ययीभाव समास होता है।''

**उदाहरण**—(१) **विद्यावंश के उदाहरण**—(क) द्वौ मुनी वंश्यौ। अलौकिक विग्रह – द्वि + औ, मुनि + औ (विकल्प से समास – 'संख्या वंश्येन' उपसर्जनसंज्ञा, द्वि का पूर्वनिपात, विभक्तिलोप) – द्विमुनि (पुनः विभक्त्युत्पत्ति – सु, विभक्तिलोप – 'अव्यया-दाप्सुपः') = द्विमुनि। (ख) त्रयः मुनयः (व्याकरणस्य) वंश्याः। अलौकिक विग्रह – त्रि + जस्, मुनि + जस् (प्रक्रिया पूर्ववत्) = त्रिमुनि (= व्याकरण के तीन मुनि – पाणिनी, कात्यायन तथा पतञ्जलि। (२) **जन्मवंश का उदाहरण**—एकविंशतिः भरद्वाजाः वंश्याः। अलौकिक विग्रह – एकविंशति + सु, भारद्वाज + जस् (वैकल्पिक समास, विभक्तिलोप, उपसर्जन संज्ञा, 'एकविंशति' का पूर्वप्रयोग, पुनः प्राति० संज्ञा, सु, 'सु' = 'अम्', पूर्वरूप) = एकविंशतिभारद्वाजम् (भरद्वाज से इक्कीस पीढी अन्तर का कुल।

**विशेष**—व्याकरण और भारद्वाज शब्दों के वंश्यवाची न होने पर विद्या और विद्यावान् में अभिन्नता स्वीकार कर दोनों का सामानाधिकरण्य माना जाता है। तदनुसार – 'त्रिमुनि व्याकरणम्'

**नदीभिश्च २।१।२०।** नदीभिः संख्या वा समस्यते। समाहारे चायमिष्यते। सप्त-गङ्गम्। द्वियमुनम्। **(१४१४) अन्यपदार्थे च संज्ञायाम् २।१।२१।** अन्यपदार्थे सुबन्तं नदीभिः सह नित्यं समस्यते संज्ञायाम्। विभाषाऽधिकारेऽपि वाक्येन संज्ञान-

---

(१४१३) **नदीभिश्चेति**। 'संख्या वंश्येने'त्यतः 'संख्ये'त्यनुवर्तते। विभाषेत्यधि-क्रियते। तदाह — **नदीभिरिति**। **पञ्चगङ्गम्** — 'पञ्चानां गङ्गानां समाहारः' इति लौकिकविग्रहे 'पञ्चन् + आम्, गङ्गा + आम्' इत्यलौकिकविग्रहे द्विगुसमासं प्रबाध्य 'समाहारे चायमिष्यते' इति वार्तिकसहकारेण 'नदीभिश्च' इत्यनेन अव्ययीभावसमासे विभक्तिलोपे उपसर्जनत्वे पञ्चन्पदस्य पूर्वनिपाते नलोपे 'पञ्चगङ्गा' इति जाते 'ह्रस्वो नपुंसके प्रातिपदिकस्ये'ति ह्रस्वे प्रातिपदिकत्वे सौ, सोर्लुकि प्राप्ते 'नाव्ययीभावादतोऽम्त्वपञ्चम्याः' इत्यनेन सोरमादेशे पूर्वरूपे 'पञ्चगङ्गम्' इति।

(१४१४) **अन्यपदार्थ इति**। **संज्ञेति**। सम्यग् ज्ञायत इति सञ्ज्ञा। 'उन्मत्ता गङ्गा यस्मिन्' इति वाक्येन देशविशेषस्यानवगमादिह नित्यसमास इत्यर्थः। **लोहितगङ्गम्** — 'लोहिता + सु, गङ्गा + सु' इत्यवस्थायां 'अन्यपदार्थे च सञ्ज्ञायाम्' इत्यनेनाव्ययीभावसमासे सुब्लुकि,

---

(= तीन मुनियों से अभिन्न व्याकरण) और 'एकविंशति भारद्वाजम्' (= इक्कीस भारद्वाजवंशीयों से अभिन्न कुल) प्रयोग साधु होते हैं।

(१४१३) **पद**—नदीभिः, च। **अनुवृत्ति**—संख्या, सुप्, सह सुपा। **विधिसूत्र**।

**मूलार्थ**—संख्यावाचक शब्दों का नदीवाचक सुबन्त के साथ विकल्प से समास होता है। (यह समास समाहार में ही इष्ट है।) पञ्चगङ्गम्। द्वियमुनम्।

**विमर्श**—यहाँ पूर्वसूत्र (१४१२) से 'संख्या' तथा पूर्ववत् 'सुप्', 'सह सुपा' की अनुवृत्ति आ रही है। 'विभाषा', 'अव्ययीभावः' तथा 'समासः' का अधिकार है। तदनुसार — ''संख्यावाचक सुबन्त शब्दों का नदीवाचक सुबन्तों के साथ विकल्प से अव्ययीभाव समास होता है।'' वार्तिक द्वारा यह निश्चित किया जा रहा है — ''इस प्रकार का समास समाहार (= समुदाय) रूप अर्थ को सूचित करने में ही होगा।''

**उदाहरण**—**विग्रह**—सप्तानां गङ्गानां समाहारः। **अलौकिक विग्रह** — सप्तन् + आम्, गङ्गा + आम् (संख्यावाचक 'सप्तन्' शब्द का नदीवाचक 'गङ्गा' के साथ विकल्प से समास — 'नदीभिश्च', विभक्तिलोप, 'न्' का लोप, प्राति० संज्ञा, सु) — सप्तगङ्गा + सु (अव्ययसंज्ञा, नपुंसक-लिङ्गविधान — 'नाव्ययीभावश्च', आ = 'अ' — ह्रस्व — 'ह्रस्वो नपुंसके०', 'सु' = 'अम्' — 'नाव्ययी०', अ + अ = 'अ' — पूर्वरूप) = सप्तगङ्गम् (= सात नदियों का समूह)। द्वयोः यमुनयोः समाहारः। **अलौकिक विग्रह** — द्वि + ओस्, यमुना + ओस् (प्रक्रिया पूर्ववत्) = द्वियमुनम्।

(१४१४) **पद**—अन्यपदार्थे, च, संज्ञायाम्। **अनुवृत्ति**—नदीभिः, सुप्, सह सुपा। **विधि-(संज्ञा) सूत्र**।

**मूलार्थ**—अन्य पदार्थ में वर्तमान सुबन्त का नदीवाचक समर्थ सुबन्त के साथ नित्य समास होता है, संज्ञा के विषय में। 'विभाषा' का अधिकार होने पर भी वाक्य से संज्ञा का बोध न होने के कारण यह समास नित्य है। उन्मत्तगङ्गम् – देश-विशेष का नाम। लोहितगङ्गम्।

**विमर्श**—सूत्रार्थ की स्पष्टता हेतु पूर्ववत् 'अव्ययीभावः' तथा 'समासः' का अधिकार है। 'नदीभिश्च' (१४१३) सूत्र से 'नदीभिः' तथा पूर्वनिर्दिष्ट सूत्रों से 'सुप्' और 'सह सुपा' की अनुवृत्ति

वगमादिह नित्यसमासः । उन्मत्तगङ्गं नाम देशः । लोहितगङ्गम् । ( १४१५ ) **तद्धिताः ४।१।७६** । आपञ्चमसमाप्तेरधिकारोऽयम् । ( १४१६ ) **अव्ययीभावे शरत्प्रभृतिभ्यः ५।४।१०७** । शरदादिभ्यष्टच् स्यात् समासान्तोऽव्ययीभावे । शरदः समीपमुपशरदम् । प्रतिविपाशम् । शरद् । विपाश् । अनस् । मनस् । उपानह् । दिव् ।

---

लोहितपदस्योपसर्जनत्वे पूर्वनिपाते पुंवद्भावे च 'अव्ययीभावश्चे'ति नपुंसकत्वे ह्रस्वत्वे प्रातिपदिकसंज्ञायां सौ सुलोपे प्राप्ते 'नाव्ययीभावादतोऽम्त्वपञ्चम्याः' इत्यनेन सोरमादेशे पूर्वरूपे 'लोहितगङ्गम्' इति ।

(१४१५) **तद्धिताः** । स्पष्टम् ।

(१४१६) **अव्ययीभाव इति** । 'राजाहस्सखिभ्यष्टच्' इत्यतः टजित्यनुवर्तते । तदाह — **शरदादिभ्य इति । उपशरदम्** — शरदः समीपमिति विग्रहे 'अव्ययं विभक्ति' इत्यादिना समीपार्थकस्य उपेत्यव्ययस्य शरद इति षष्ठ्यन्तेनाव्ययीभावसमासे सुपो लुकि उपः उपसर्जनत्वे

---

आ रही है । अतः प्रकृत सूत्र से यह अर्थ अभिव्यञ्जित होता है कि — ''समस्त शब्द से संज्ञा-विशेष का ज्ञान हो तो अन्यपदार्थ अपेक्षित होने पर भी सुबन्त का नदीवाचक सुबन्त के साथ नित्य अव्ययीभाव समास होता है ।'' अन्य पदार्थ में विग्रह वाक्य से संज्ञा की प्रतीति न होने के कारण वैकल्पिक समास-विधान व्यर्थ होगा । अतः 'विभाषा' अधिकार होने पर भी यहाँ उसकी अनुवृत्ति नहीं आती । नित्य समासविधान से यह अस्वपद विग्रह वाला समास होगा ।

**उदाहरण**—उन्मत्ता गङ्गा यस्मिन् । **अलौकिक विग्रह** — उन्मत्ता + सु, गङ्गा + सु (समास — 'अन्यपदार्थे च संज्ञायाम्', विभक्तिलोप, 'उन्मत्त' का पूर्वनिपात, 'उन्मत्ता' उपसर्जन का पुंवद्भाव — 'स्त्रियाः पुंवद्', विभक्त्युत्पत्ति सु) — उन्मत्तगङ्गा + सु ('आ' = 'अ' – अव्ययीभाव-निमित्तक नपुंसकलिङ्ग होने से ह्रस्व – 'ह्रस्वो नपुंसके०', 'सु' = 'अम्' – 'नाव्ययी०', पूर्वरूप) = उन्मत्तगङ्गम् (= जहाँ गङ्गा उच्छृंखलता से बहे ऐसा प्रदेश) । लोहिता गङ्गा यस्मिन् देशे । **अलौकिक विग्रह** — लोहिता + सु, गङ्गा + सु (प्रक्रिया पूर्ववत्) = लोहितगङ्गम् (= जहाँ गङ्गा लोहित वर्ण की हो गयी हो ऐसा प्रदेश) ।

(१४१५) **पद**—तद्धिताः ।

**मूलार्थ**—पञ्चम अध्याय की समाप्ति तक यह अधिकार है ।

**विमर्श**—यह अधिकारसूत्र है । इस सूत्र का प्रभाव पञ्चमाध्याय की समाप्ति तक रहेगा ।

(१४१६) **पद**—अव्ययीभावे, शरत्प्रभृतिभ्यः । **अनुवृत्ति**—टच् (समासान्ताः, तद्धिताः, ङ्याप्प्रातिपदिकात्, प्रत्ययः परश्च) ।

**मूलार्थ**—अव्ययीभाव में शरद् आदि शब्दों से समासान्त टच् प्रत्यय होता है । उपशरदम् । प्रतिविपाशम् इत्यादि ।

**विमर्श**—प्रकृत सूत्र में विधिबोधक पद का अभाव है । अतः 'राजाहःसखिभ्यष्टच्' (५।४।९१) से 'टच्' पद की अनुवृत्ति आती है । 'समासान्ताः', 'तद्धिताः', 'ङ्याप्प्रातिपदिकात्', 'प्रत्ययः' तथा 'परश्च' का अधिकार है । इस प्रकार टच् (= अ) प्रत्यय अव्ययीभाव का ही अवयव होता है । अतः सूत्रार्थ यह होता है कि ''अव्ययीभाव समास में शरदादि गणपठित शब्दों (प्रातिपदिकों) से समासान्त टच् (= अ) प्रत्यय होता है ।''

**उदाहरण—विग्रह**—शरदः समीपम् (समीप अर्थ में – 'उप') । **अलौकिक विग्रह**—

हिमवत्। अनडुह्। दिश्। दृश्। विश्। चेतस्। चतुर्। त्यद्। तद्। यद्। कियत्। 'जराया जरस् च'। उपजरसम्। **(१४१७) अनश्च ५।४।१०८।** अन्नन्तादव्ययीभावाट्टच्। **(१४१८) नस्तद्धिते ६।४।१४४।** नान्तस्य भस्य

---

पूर्वनिपाते 'अव्ययीभावे शरत्प्रभृतिभ्यः' इत्यनेन टच्प्रत्ययेऽनुबन्धलोपे, प्रातिपदिकत्वे सौ 'नाव्ययीभावादतोऽम्त्वपञ्चम्याः' इत्यनेन सोरमादेशे पूर्वरूपे 'उपशरदमि'ति।

(१४१७) **अनश्चेति**। अनुवृत्तम् 'अव्ययीभावे' इति पञ्चम्या विपरिणम्यते। अन इति तद्विशेषणम्। तदन्तविधिस्तदाह — **अन्नन्तादिति**।

(१४१८) **नस्तद्धित इति**। न इति षष्ठ्यन्तं पदम्। तेन भस्येत्यधिकृतं विशेष्यते। तदन्तविधिः। टेरिति सूत्रम् 'अल्लोपोऽनः' इत्यतः लोप इति चानुवर्तते। अत आह —

---

शरद् + ङस्, उप + सु (समीप अर्थ में समास — 'अव्ययं विभक्ति०', विभक्तिलोप, उपसर्जन संज्ञा, 'उप' का पूर्वनिपात, टच् = 'अ' — 'अव्ययीभावे शरत्प्रभृतिभ्यः', प्राति० संज्ञा, सु) उपशरद + सु (टच् = 'अ' प्रत्यय, समास का अवयव होने से टच् सहित उपशरद अव्ययीभाव माना गया। अतः अकारान्त अव्ययीभाव मानकर 'सु' = 'अम्' — 'नाव्ययीभावादतोऽम्त्वपञ्चम्याः', अ + अम् = 'अम्' — पूर्वरूप) = उपशरदम् (शरद् ऋतु क समीप)। **विग्रह**—विपाशः समीपम् (समीप अर्थ में — 'प्रति')। **अलौकिक विग्रह** — विपाश + ङस्, प्रति + सु (समीपार्थ में 'प्रति' का 'विपाश्' के साथ समास, विभक्तिलोप, उपसर्जनसंज्ञा, प्रति का पूर्वनिपात, टच् = 'अ', पुनः प्राति० संज्ञा, विभक्ति — सु) — प्रतिविपाश + सु ('सु' = 'अम्', पूर्वरूप) = प्रतिविपाशम् (विपाशा (व्यास) नदी के समीप)।

शरदादिगणपठित शब्द इस प्रकार हैं — १. शरद्, २. विपाश्, ३. अनस्, ४. मनस्, ५. उपानह्, ६. दिव्, ७. हिमवत्, ८. अनडुह्, ९. दिश्, १०. दृश्, ११. विश्, १२. चेतस्, १३. चतुर्, १४. त्यद्, १५. तद्, १६. यद्, १७. कियत्, १८. जरस्।

**गणसूत्र—जराया इति**। जरा शब्द को जरस् आदेश भी होता है।

**विशेष**—शरदादिगणपठित शब्दों में टच् के अतिरिक्त अन्य विशेष विधान गणसूत्र के द्वारा किया जा रहा है। 'उपजरसम्' में टच् के साथ जरा = जरस् आदेश भी गणसूत्र से होता है।

**उदाहरण—विग्रह**—जरायाः समीपम् (उप)। **अलौ० विग्रह**—जरा + ङस्, उप + सु (समास, विभक्तिलोप, टच् = 'अ', जरा = जरस् — 'जरायाः जरस् च') — उपजरस् + सु ('सु' = 'अम्, पूर्वरूप') = उपजरसम् (वृद्धावस्था के समीप)।

(१४१७) **पद**—अनः, च। **अनुवृत्ति**—अव्ययीभावे, टच्।

**मूलार्थ**—अन्नन्त अव्ययीभाव से टच् प्रत्यय होता है।

**विमर्श**—सूत्रार्थ की पूर्ति हेतु पूर्वसूत्र (१४१६) से अव्ययीभावे तथा 'राजाऽहःसखिभ्यष्टच्' (५।४।९१) से 'टच्' की अनुवृत्ति आती है। प्रकरणवश 'समासान्ताः' आदि सूत्रों का भी पूर्ववत् अधिकार है। सूत्रस्थ सप्तम्यन्त पद 'अव्ययीभावे' का पञ्चमी विभक्ति में विपरिणाम (परिवर्तन) किया जाता है। पञ्चम्यन्त 'अनः' इसका विशेषण होने से तदन्तविधि हो जाती है। तदनुसार — "अन्नन्त (जिसके अन्त में अन् हो) अव्ययीभाव से समासान्त टच् (= अ) प्रत्यय होता है।"

(१४१८) **पद**—नः, तद्धिते। **अनुवृत्ति**—टेः, लोपः, भस्य। **विधिसूत्र**।

**मूलार्थ**—तद्धित के परे रहते नान्त भसंज्ञक की टि का लोप होता है। उपराजम्। अध्यात्मम्।

**विमर्श**—प्रकृत सूत्र में 'भस्य' (६।४।१२९), 'टेः' (६।४।१४३) तथा 'अल्लोपोऽनः'

**टेर्लोपस्तद्धिते । उपराजम् । अध्यात्मम् । (१४१९) नपुंसकादन्यतरस्याम् ५।४।१०९ । अन्नन्तं यत्क्लीबं तदन्तादव्ययीभावाट्टच् वा स्यात् । उपचर्मम् । उपचर्म ।**

---

**नान्तस्येति । उपराजम्** — राज्ञः समीपमित्यर्थः । सामीप्ये उपेत्यव्ययस्य 'अव्ययं विभक्ति' इत्यादिना समासे सुपो लुकि, उपः उपसर्जनत्वे पूर्वनिपाते 'उपराजन्' इति जाते 'अनश्च' इत्यनेन टच्प्रत्ययेऽनुबन्धलोपे भसंज्ञायां 'नस्तद्धिते' इत्यनेन टेः अन्भागस्य लोपे, प्रातिपदिकत्वे सौ सोरमादेशे पूर्वरूपे 'उपराजम्' इति ।

(१४१९) **नपुंसकादिति** । 'अनश्चे'त्यत अन इत्यनुवृत्तं नपुंसकस्य विशेषणम्, तेन तदन्तविधिः । अन्नन्तात् क्लीबादिति लब्धम् । तेनानुवृत्तमव्ययीभावे इति पञ्चम्या विपरिणम्यते । तदन्तविधित्वेनाह — **अन्नन्तमिति । उपचर्मम्** — चर्मणः समीपमित्यर्थः । सामीप्ये उपेत्यव्ययस्याव्ययीभावः, वा टचि, टिलोपः, अम्भावः । टजभावे — उपचर्मेति रूपम् ।

---

(६।४।१३४) से 'लोपः' की अनुवृत्ति आती है । 'अङ्गस्य' का अधिकार है । सूत्रस्थ 'नः' पद 'भस्य' का विशेषण होने से तदन्तविधि होती है । तदनुसार — ''तद्धित प्रत्ययों के परवर्ती रहने पर नकारान्त भसंज्ञक अङ्ग की 'टि' (अन्तिम अच् सहित परवर्ती समूह) भाग का लोप होता है ।''

**उदाहरण—विग्रह**—राज्ञः समीपम् (उप) । **अलौकिक विग्रह**—राजन् + ङस्, उप + सु (सामीप्य अर्थ में अव्ययीभाव समास, विभक्तिलोप, 'उप' का पूर्वनिपात, टच् = 'अ'—'अनश्च') — उपराजन् + अ ('अन्' भाग टि का लोप — 'नस्तद्धिते', प्राति० संज्ञा, सु, 'सु' = 'अम्' — 'नाव्ययी-भावा०', अ + अ = 'अ' — पूर्वरूप) = उपराजम् (= राजा के समीप) । **विग्रह**—आत्मनि इति । **अलौकिक विग्रह**—आत्मन् + ङि, अधि + सु (विभक्ति अर्थ में अव्ययीभावसमास, विभक्तिलोप, 'अधि' का पूर्वप्रयोग, 'इ' = 'य्' — यण्, टच् = 'अ' — 'अनश्च') — अध्यात्मन् + अ (टि = 'अन्' का लोप—'नस्तद्धिते', पुनः विभक्ति सु, 'सु'='अम्', पूर्वरूप) = अध्यात्मम् (आत्मा के विषय में) ।

(१४१९) **पद**—नपुंसकाद्, अन्यतरस्याम् । **अनुवृत्ति**—अनः, अव्ययीभावे, टच् । **विधिसूत्र** ।

**मूलार्थ**—अन्नन्त जो क्लीब (नपुंसकलिङ्ग), तदन्त अव्ययीभाव से विकल्प से टच् होता है । उपचर्मम् । उपचर्म ।

**विमर्श**—सूत्रार्थ की स्पष्टता के लिए 'राजाहःसखिभ्यष्टच्' से 'टच्', 'अव्ययीभावे०' (१४१६) से 'अव्ययीभावे' तथा 'अनश्च' (१४१७) से 'अनः' की अनुवृत्ति अपेक्षित है । 'समासान्ताः' आदि का पूर्ववत् अधिकार है । अनुवृत्त पद 'अव्ययीभावे' का पञ्चम्यन्त में विपरिणाम हो जाता है । अनुवृत्त 'अनः' पद 'नपुंसकात्' का विशेषण होने से तदन्तविधि हो जाती है । फलतः सूत्रार्थ इस प्रकार होगा — ''नपुंसकलिङ्ग में विद्यमान अन् अन्त वाले अव्ययीभाव से समासान्त टच् प्रत्यय विकल्प से होता है ।''

**उदाहरण—लौकिक विग्रह**—चर्मणः समीपम् (उप) । **अलौकिक विग्रह**—चर्मन् + ङस्, उप + सु (समीप अर्थ में अव्ययीभावसमास, विभक्तिलोप, 'उप' का पूर्वप्रयोग, टच् = 'अ' — 'नपुंसकादन्यतरस्याम्') — उपचर्मन् + अ (टि = 'अन्' का लोप — 'नस्तद्धिते', पुनः विभक्त्युत्पत्ति — सु, 'सु' = 'अम्', पूर्वरूप) = उपचर्मम् । टच् प्रत्यय न होने पर — उपचर्मन् + सु (अव्ययसंज्ञा होने के कारण 'सु' विभक्ति का लोप, 'न्' का लोप — 'नलोपः प्रातिपदिकान्तस्य') = उपचर्म (चर्म के समीप) ।

